# गुलदस्तए-नग़मात

( पहला गुलदस्ता )

जिसमें नई और पुरानी चाल के ख़याल, ठुमरियाँ, दादरे, होलियाँ, चैतियाँ, कजलियाँ, लावनियाँ, ग़ज़लें, सुन्दर कविता और बन्दिश की निहायत आसान और सरल नोटेशन में, हर गाने, पीछे पाँच-पाँच ख़ूबसूरत तानें, आलाप और गाने का तरीक़ा दिया गया है।

लेखक

प्रोफ़ेसर बड़े आग़ा साहब
भातखंडे-युनिवर्सिटी ऑफ़ इंडियन म्युज़िक
लखनऊ






प्रथमावृत्ति १००० ] संवत् १९९७ वि० [ मूल्य २)

# शुद्धि-पत्र

| अशुद्ध | शुद्ध | पृष्ठ नं | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| १. तमाम आमदनी का | तमाम आमदनी को | ६ | ७ |
| २. भारा भर्तम् | भारी भकम | १८ | १३ |
| ३. और रे समवादी | और स समवादी | २६ | ६ |
| ४. छोटी | छोटे | ३४ | ५ |
| ५. करका | करकी | ३५ | ७ |
| ६. पम | पम | ३८ | ३ |
| ७. आरोही पनी | आरोही पनी | ४१ | ६ |
| ८. अवरोही सनि | अवरोही संनि | ४१ | ६ |
| ९. गं रें स — | गं रें सं — | ४३ | ७ |
| १०. गरे संनि | गंरें संनि | ४६ | १ |
| ११. निस निध | निसं निध | ४६ | ११ |
| १२. रेंगंरें | रेंगंरें | ५६ | ८ |
| १३. रसं निध | रें सं निध | ६३ | ६ |
| १४. सनि धप | संनि धप | ७४ | २ |
| १५. रें गं | रें गं | ७४ | ७ |

× ×

| अशुद्ध | शुद्ध | पृष्ठ नं | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| १६. र न ऽ | र ऽ नि | ७७ | ५ |
| १७. अति | अत | ८३ | ६ |
| १८. निस रेस | निसं रेसं | ९८ | ४ |
| १९. सं सं नि \| ध | स नि \| ध | ९३ | ८ |
| २०. रेग सरे रेस | रेग रेस रेस | ९६ | ५ |
| २१. सरे गरे ... नि ध प रे | स रे ग रे ... धप मग रे | ९६ | १२ |
| २२. म प ध म ग रे | प ध नी म ग | १०० | ६ |
| २३. म--- | ध--- | ११२ | २ |
| २४. धम मग | धम गम | ११६ | ४ |
| २५. धनी संरें | धनी सरे | १२० | २ |
| २६. पध निध | पध निध | १३१ | १ |
| २७. स नि | सं नि | १३२ | ७ |
| २८. 'विषय' | 'विषम' | १३७ | ५ |
| २९. \| स रे स नि \| | \| स रे स नि \| | १४४ | १ |

| अशुद्ध | शुद्ध | पृष्ठ नं | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| ३०. रेनि | रेनि | १५२ | १ |
| ३१. गरे तान | ग रे की तान | १५४ | ६ |
| ३२. धनी संरं ·· मम मग | धनी संरं ··· मम मग | १५७ | ५ |
| ३३. संनि | सनि | १६१ | ३ |
| ३४. पतर | परत | १६३ | ३ |
| ३५. प | प | १६४ | ४ |
| ३६. निप | निप | १६४ | ६ |
| ३७. मो रा | मु र | १६६ | २ |
| ३८. गाधार | गंधार | १७० | २ |
| ३६. धनी धप | धनी धपं | १७२ | ५ |
| ४०. निध | निध | १७३ | १ |
| ४१. रे समवादी | स समवादी | १७६ | ६ |
| ४२. निसं | निस | २१५ | १ |
| ४३. मि न | मन | २२३ | ६ |
| ४४. पमन वाद है। | यमन के बाद है। | २३७ | ७ |
| ४५. पऽ अन् खा | पऽ न ख़ | २३८ | ६ |

| अशुद्ध | शुद्ध | पृष्ठ नं | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| ४६. अप | आप | २३५ | ३ |
| ४७. पर | पा | २५५ | ३ |
| ४८. एरी बंगरी मोही | एरी बंगरी मोरी | २५१ | १ |
| ४९. धनी धप | धनी धप | २५२ | १० |
| ५०. निसरे | निसरे | २५४ | ६ |
| ५१. सनि | सनि | २५४ | ११ |

# सूची

अ पृष्ठ



१. स्वर्गीय प्रिन्स सआदतअलीख़ाँ ( नवाब छम्मन साहब )
२. ,, पं० वी० एन्० भातखंडे बी० ए०, एल्-एल्० बी० वकील
३. ,, उस्ताद मुहम्मदअलीख़ाँ औलाद मियाँ तानसेन
४. 'बड़े आग़ा' साहब प्रोफ़ेसर भातखंडे युनिवर्सिटी
५. स्वर्गीय ऑनरेबुल राजा मु० नवाबअलीख़ाँ, अकबरपुर-स्टेट

# गुज़रे हुओं की याद

ज़माने-चमन गुल खिलाती है क्या-क्या,
बदलता है रंग आसमाँ कैसे-कैसे।

## आनरेबुल राजा मुहम्मद नवाबअलीख़ाँ साहब मरहूम

राजा साहब मौसूफ़ से मुझे उस वक़्त नेयाज़ हासिल हुआ, जब कि मेरा सिन तक़रीबन १५ बरस का था; उस वक़्त राजा साहब का सिन मेरे ख़याल में ३० या ३५ बरस से ज़ायद न था। राजा साहब का इंतक़ाल ६० या ६५ की उमर में हुआ, इस वक़्त मेरी उमर ५० और ५५ के दरमियान है। अन्दाज़न मेरा और राजा साहब का साथ ३० या ३५ बरस तक रहा। इस अरसे में ३½ बरस जब कि मैं रामपुर में था और नवाब छम्मन साहब से इल्मे-मौसीक़ी हासिल कर रहा था, और ३½ बरस का मेरा वह ज़माना, जो योरप की सैर वो सियाहत में गुज़रा, निकालकर माबक़ी तमाम वक़्त मेरा राजा साहब मौसूफ़ ही की सोहबत में गुज़रा। राजा साहब ने न सिर्फ़ दिन में दो-दो और तीन-तीन मरतबे घन्टे-दो घंटे सुबह और घन्टा-दो घन्टा शाम या रात ही के वक़्त मुझको बताने में सर्फ़ किये, बल्कि अपने पास से रुपया ख़र्च करके और उस्तादाने-फ़न से भी मुझको गाना बतलवाया। उस्ताद

छोटे मुन्नेख़ाँ मरहूम के नाम तो उन्होंने एक ख़ास रक़म मुक़र्रर कर दी थी, जो उनकी ज़िन्दगी तक उनको मिलती रही। अलग़रज़ राजा साहब की हस्ती दुनियाए-मौसीक़ी में एक बेनज़ीर हस्ती थी। मुझको इस क़िस्म के दिल वो दिमाग़ के लोग जैसा कि राजा साहब का दिल था जो कि बवजह नेरमिये इस्तेमाल नग़माहाय मौसीक़ी एक ख़ास सिदाक़ताना और मुख़लिसाना रंग में रँग गया था, अब नहीं दिखाई पड़ता। यों तो फ़ने-मौसीक़ी पर बहुत लोग मेहनत वो मशक़्क़त करते हैं और कुछ अरसे में एक हद तक इसमें महारत भी हासिल कर लेते हैं; मगर राजा साहब की तरक़्क़ी की वजह इनकी पाकीज़गीए-तबियत और तेज जहानत थी। उनका दिमाग़ फ़ने मुसीक़ी की मुश्किल से मुश्किल गुत्थियों तक को बहुत जल्द सुलझा लेता था। यह बात मैंने बहुत कम लोगों में देखी है। वह मिस्ल और बहुत से शौक़ीनों के आम जलसाहाए-मुसीक़ी में गाते न थे मगर ख़ुद अपने मकान पर सुबह से लेकर रात के एक-दो बजे तक शुरफ़ाए-शहर और कामिलीने फ़न का अच्छा-ख़ासा मजमा रहता। गवैये और साज़िन्दे दूर-दूर से सोहबत में आकर शरीक होते यह कहके कि राजा साहब का बड़ा नाम सुना है और हमको इश्तियाक़ यहाँ तक खींच लाया। इन लोगों से राजा साहब बहुत अच्छी तरह पेशआते और हस्बे-हैसियत सुलूक भी करते। राजा साहब बेहतरीन हारमोनियम बजाते थे। राजा साहब मौसूफ़ ने

सबसे पेश्तर उस्ताद कालेखाँ, लाहौरवाले से गाना सीखा। उस्ताद कालेख़ाँ एक लहीम वो शहीम पंजाबी गवैए थे। यह जब गा चुकने, तो अक्सर जाननेवाले पूछते कि उस्ताद, यह क्या आपने मलार गाई थी? उस्ताद जवाब देते—हाँ, मलार और बहुत सही मलार। इससे यह गुमान होता था कि उस्ताद ने बहुत-से लोगों को मलार गाते सुना होगा और उन लोगों से ग़ल्तियाँ भी हुई होंगी। इसके बाद राजा साहब ने उस्ताद नज़ीरख़ाँ मुरादाबादवाले से भी गाना सीखा। उस्ताद-नज़ीरख़ाँ बड़े ऊँचे गवैयों में से थे। राजा साहब की सोहबत में बैठनेवालों के नाम यह हैं—उस्ताद बड़े मुन्नेख़ाँ मरहूम, उस्ताद छोटे मुन्नेख़ाँ मरहूम, महाराज कालका बिन्दादीन मरहूम, उस्ताद सादिक़अलीख़ाँ मरहूम, उस्ताद दूल्हेख़ाँ मरहूम, बाक़रहुसैन मरहूम, बच्छनख़ाँ मरहूम, नसीरख़ाँ, नसीरख़ाँ हैदराबादवाले वग़ैरा राजा साहब की सोहबत में मीर मेंहदीहुसैन मरहूम, सोज़ख़ान मीर सज्जादहुसैन सोज़ख़ान मरहूम, मीर अच्छेसाहब, नादिर साहब हाल मुलाज़िम हुगली इमामबाड़ा, मीर मनभूसाहब सोज़ख़ान हाल मुलाज़िम दरबार रामपुर। हमने मीर मनभूसाहब से एक अरसे तक सोज़ख़ानी सीखी है। मीर ज़िन्दे रज़ा वग़ैरा और शुरफ़ाए-शहर राजा साहब गोकि नीची आवाज़ में गाते थे, मगर किसी गवैयेकी तान मुरकी या कैसी ही मुश्किल तरकीब हो, उसको निहायत ही आसानी से कापी कर लेते थे। उस्ताद छोटे मुन्नेख़ाँ मरहूम

की तानें ऐसी पेंचदार हुआ करती थीं कि उनको सुनकर निकाल लेना ज़रा दिल्लगीबाज़ी न था। मगर राजा साहब शायद ही किसी तान की बाबत कहते हों कि उस्ताद फिर से कहिएगा। अफ़सोस है कि इस मुख़्तसर बयान में हम पूरे तौर पर राजा साहब के रंगे-तबियत को नहीं दिखा सकते और इस कहने पर इकतिफ़ा करते हैं कि कोई मौक़ा हमारी नज़र से ऐसा नहीं गुज़रा कि जहाँ किसी बेहतरीन से बेह-तरीन गानेवाले ने अपने गाने में ऐसी कोई बात दिखाई हो, जिसके समझने और बाजे में निकाल लेने से राजा साहब क़ासिर रह गये हों। दिल्लगीबाज़ी नहीं थी कि कोई इनके सामने ऐसी कोई बात कर जाय कि जो मुसीक़ी के मैदान के बाहर हो और राजा साहब मुँह न बनाएँ। भैया साहब गनपतराव बेहतरीन बाजा बजाते थे, मगर जब राजा साहब का सामना होता, ज्यादातर बीमारी का उज़्र पेश किया करते और राजा साहब के सामने बाजा खिसका दिया करते। राजा साहब ने ८ बरस तक सितार बजाया और बहुत अच्छा बजाया, मगर उस्ताद इमदादख़ाँ और बरकत-उल्ला का सितार सुनकर बजाना छोड़ दिया। राजा साहब ने कलाई पर छाले तक ले लिये थे ताकि हाथ वैसे ही टेढ़ा हो जावे, जैसा कि इन दोनो सितार बजानेवालों का था। आख़िर में यह कहकर छोड़ दिया कि जो बरकतउल्ला और इमदाद-ख़ाँ की तरह सितार न बजा, तो बेकार है। राजा साहब ..

अलावा ध्रुवपद, धमार और सादरे के ख़याल, ठुमरी, दादरा, टप्पा, लावनी, चैती, ग़ज़ल ग़रज़ के गाने के हरएक रंग से वाक़िफ़ थे, और बरता करते थे। जिस क़िस्म के गाने हमने इस किताब में दिए हैं, वह इनको बाजे पर बड़े मजे में बजाते थे। तीन किताबें मारिफ़ुन्नग़मात के नाम से छपी हुई हैं, बाक़ी तसनिफ़ात नामुकम्मल रह गए बवजह राजा साहब के इंतक़ाल के। "मिटे नामियों के निशा कैसे-कैसे"

**साहबज़ादा प्रिन्स नवाब सआदतअलीख़ाँ नवाब छम्मन साहब मरहूम रईस बिलसी।**

मेरे इसरार पर कि राजा साहब, आप गर्मी के ज़माने में पहाड़ पर चले जाते हैं या तो मुझको भी अपनी हमराही में ले चलिये या मुझको रामपुर ले चलकर नवाब छम्मन साहब का शागिर्द करा दीजिये। राजा नवाबअलीख़ाँ साहब मरहूम ने इस बात पर रज़ामंदी ज़ाहिर की। ग़ालिबन इसकी यह वजह थी कि उनको नवाब छम्मन साहब की होरी, ध्रुपदों की ज़रूरत थी और चूँकि रौशनबाग़ में उस्ताद मोहम्मदअलीख़ाँ साहब मियाँ तानसेन के ख़ानदान के दधियाली रिश्ते की तरफ़ से अख़ीरी मेम्बर रहते थे। राजा साहब का यह ख़याल हुआ कि मैं उस्ताद से भी सीखूँगा। पस, अपने हमराह ले जाकर मुझको नवाब छम्मन साहब का शागिर्द करा दिया। मैंने नवाब छम्मन साहब मरहूम से साढ़े तीन बरस गाना सीखा और इस असना में उस्ताद मुहम्मदअलीख़ाँ से भी ख़ूब-

ख़ूब सीखा। चुनाँचे नवाब छम्मन साहब के इन्तक़ाल के बाद जब उस्ताद मुहम्मदअलीख़ाँ का लखनऊ में क़याम हुआ और राजा साहब के वहाँ आए, तो राजा साहब ने मारिफ़ुन्नग़मात हिस्सा २ को शुरू किया। उस्ताद से जब चीज़ें लिखाने को कहा, तो उस्ताद ने कहा कि मैंने बहुत-सी चीज़ें आग़ा साहब को बता दी हैं और मेरी याददाश्त अब बवजह ज़ईफ़ी काम नहीं करती। चुनाँचे हम मैरिस कालेज से बुलाये गये और गवाये गये। मारिफ़ुन्नग़मात हिस्सा २ में जो-जो ध्रुवपदें और धमारें दी हुई हैं, उस्ताद मुहम्मद-अलीख़ाँ के नाम से वह सब हमारी ही लिखाई हुई हैं। ब-तसदीक़ उस्ताद मुहम्मदअलीख़ाँ मरहूम। नवाब छम्मन साहब मरहूम-सा आलो दिमाग़ इन्सान न उन्हीं के ज़माने में था और न अब मुमकिन है। उनको एक हज़ार ध्रुवपद और धमार नौके-ज़बान थे। अगर किसी ने उनके सामने किसी मुश्किल राग का नाम ले लिया, तो १५ या २० ध्रुपद-धमारें उस राग की सुना दीं, जो मुख़्तलिफ़ तरीक़ों पर बँधी हुई होतीं और अगर किसी आसान राग का नाम ले लिया, तो ५० और ५५। ग़रज़ कि एक ही राग का बयान ६ बजे रात से लेकर २ बजे रात तक ख़तम न होता। यही वजह थी कि नवाब छम्मन साहब ने उस्ताद वज़ीरख़ाँ को, जोकि नवाब साहब मरहूम रामपुर के उस्ताद थे, न माना। वह कहते थे कि इनको तो मेरे बाप ने छुटपने से बताया है। इस क़िस्म की झंझटें

दरबारे-रामपुर में बराबर रहते। उस्ताद वज़ीरख़ाँ मरहूम बेहतरीन बीनकार थे और कहकर रुलाते थे। नवाब छम्मन साहब अलावा इस याददाश्त के, जो ऊपर बयान हुई, सुर-सिंगार भी बेहतरीन बजाते थे। हाथ निहायत सुर में था, और राग की आलाप नपी-तुली हुई साथ उन क़वायद के, जो कि ख़ानदानी तरीक़े पर नायकों में नस्लन-बादे-नस्लन चले आ रहे हैं। आजकल इस साज़ का नाम ही नाम है, क़वायद का क्या ज़िक्र। नवाब छम्मन साहब के ज़माने में कामिलीन का गुट्ट, जिसमें बैठकर नवाब छम्मन साहब सुर-सिंगार बजाते थे, वह यह है—

भैया गनपतराव मरहूम, राजा नवाबअलीख़ाँ साहब मरहूम, बड़ी गौहर कलकत्तेवाली मरहूम, उस्ताद मुईज़ुद्दीन ख़ान मरहूम, ज़ोहराबाई मरहूम, उस्ताद मुहम्मदअलीख़ाँ मरहूम, दूल्हेख़ाँ मरहूम और दरबारे-रामपुर के बड़े-बड़े उस्तादाने-फ़न वग़ैरा। हमारे ज़माने में डाक्टर नातु और उस्ताद नज़ीरख़ाँ के दोनों साहबज़ादे हमारे साथ नवाब छम्मन साहब से गाना सीखते थे। नवाब छम्मन साहब मरहूम, राजा नवाबअली ख़ान मरहूम और पंडित भातखंडे मरहूम, नवाब साहब बहादुर मरहूम वालीए-रियासत रामपुर के शागिर्द थे। हम इन तीनों आदमियों के शागिर्द हैं और नवाब छम्मन साहब के गन्डाबन्द शागिर्द हैं। इन्हीं चार आदमियों का गुट्ट था, जिसने सन १६ से हिन्दोस्तान के दुनियाए-मुसीक़ी में एक बिजली-सी

दौड़ा दी। जिसका नतीजा हिन्दोस्तान की म्युज़िक कान्फ्रेंसें और मुख़्तलिफ़ गाने की दर्सगाहें हम आजकल देखते हैं। मैरिस कालेज का तख़य्युल भी यहीं से शुरू होता है। नवाब छम्मन साहब मरहूम ने अपने साहबज़ादे नवाब नन्धा साहब को भी गाना बताया था और वह ख़ूब गाते थे। अफ़सोस कि इनका भी इन्तक़ाल नवाब छम्मन साहब की ज़िन्दगी ही में विलायत में हुआ। नवाब छम्मन साहब के मरने के दिन नहीं थे और वह राजा नवाबअलीख़ाँ मरहूम की तरह ख़ूब टाँठे थे और राजा साहब से ज़्यादा सुर्ख़ व सफ़ेद थे। अब ऐसी हस्तियाँ कहाँ? आप एक निहायत जामे-किताब इल्मे-मुसीक़ी पर लिख रहे थे। मगर अफ़सोस कि यह तकमील को न पहुँच सकी। ज़िन्दगी ने वफ़ा न की। ख़ुदा बख़्शे बहुत सी ख़ूबियाँ थीं मरनेवालों में। अब आपके बिरादर नवाब जानी साहब रामपुर में सरकार के साथ हैं। गाने में निहायत क़ाबिल हैं और आपकी एक तसनीफ़ भी नग़मातुलहिन्द के नाम से है। गाना-बजाना बवजह सिक़ल समाआत छोड़ दिया है।

## उस्ताद मुहम्मदअलीख़ाँ साहब मरहूम

जैसे कि मैं पेश्तर कह चुका हूँ उस्ताद से मैंने रौशनबाग़ में डाक्टर नाटु मरहूम के साथ ३½ बरस तक गाना सीखा। उस्ताद मुहम्मदअलीख़ाँ की तबीयत और तर्ज़े-रहाईश बिलकुल फ़क़ीराना था। मैंने देखा है कि अक्सर भैया गनपतराव अपने ज़मानाए-क़यामे रौशनबाग़ में कुछ अपने साथियों को लेकर उस्ताद

मुहम्मदअलीखाँ की क़यामगाह, जो थोड़े फ़ासिले पर रोशन-बाग़ ही में थी, खाना खाने के बाद चले जाते। वहाँ आपस में खूब गाने-बजाने होते और सब मिलके अपने ज़िन्दगी के गुज़रे हुए वाक़यात को याद करके खूब-खूब रोते। यह अजीब जलसा होता। उस्ताद मुहम्मदअलीखाँ को गो दरबारे-रामपुर से और नवाब छम्मन साहब से माक़ूल आमदनी थी, मगर वह इस तमाम आमदनी का या तो दोस्तों में उड़ा देते या फ़क़ीरों के हवाले कर देते। उनके पीछे बहुत से हक़दार और खुफ़िया उम्मेदवार लगे हुए थे। उस्ताद ने एक लड़की को पाला था, जिसकी शादी कर दी थी और उसके एक लड़की भी थी याने शोकतअली उर्फ़ मन्नू साकिन कलकत्ता की हमशीरा। उस्ताद को उसकी शादी की तलाश थी। लोगों ने मज़ाक़न् यह उड़ाई कि अगर किसी शरीफ़ के साथ शादी हो जाय तो अच्छा है। उस्ताद का दिल ज़रूरत से ज़्यादा नरम था और इनका रुपया लोग बातें बनाकर ले लिया करते थे। उस्ताद में जो खास सिफ़त थी वह सिर्फ़ यही नहीं थी कि उनको सैकड़ों ध्रुपद और धमार याद थे, बल्कि जब कभी उनको नौकरी की ज़रूरत पड़ती और मुसीबत का सामना होता, तो किसी रजवाड़े में चले जाते और वहाँ के राजा को अपना रबाब सुनाते थे। राजा फ़ौरन से पेश्तर इनके खानदानी हालात सुनकर कि वह मियाँ तानसेन के दधियाली रिश्ते से आख़िरी मेम्बर हैं और उनकी वसीय मालूमात और सब पर

तुर्रा यह कि रबाब जिसका बजाना हिंदोस्तान में किसी को आता ही नहीं। बजाना तो दरकिनार, लोगों को यह तक नहीं मालूम कि आया रबाब पर तार चढ़ाये जाते हैं या रोदा; रबाब पर न तार चढ़ाए जाते हैं, न रोदा, बल्कि हाथ से बटकर रेशम के तार चढ़ाये जाते हैं। उस्ताद अक्सर सूत की रस्सी बटा करते थे और उसके बटने का उनको एक ख़ास तरीक़ा मालूम था, जिसकी अक्सर वह मश्क़ किया करते थे। रबाब का बाज यों समझिये कि जैसे पखावजें सा रे ग म प ध नि स में मिली हुई हों और इनमें राग का आलाप बज रहा हो। अफ़सोस है कि आजकल न तो यह बाजा दिखाई देता है और न कोई उसको बजाना जानता है और अगर किसी ने इस पर लोहे या पीतल के तार चढ़ाकर जवे से बजाया भी, तो रबाब के बाज की वह छाईं तक न होगी। उस्ताद का यह क़ायदा था कि एक-आध मरतबा रईस के सामने रबाब बजाया और मकान आकर फ़ौरन् दूसरे ही दिन चमड़ा और तार अलग किया हुआ कोने में रक्खा है। अगर किसी ने इसरार भी किया कि मैं बग़ैर रबाब सुने हुए न जाऊंगा, तो उस्ताद यह कह देते—अच्छा, दो-चार दिन में खाल चढ़ाकर सुना दूँगा और इसी तौर पर टालते रहते। अगर इस पर भी किसी ने न माना और उस्ताद के पीछे ही पड़ गया, तो उस्ताद एक दिन नीले-पीले दीदे दिखाकर यह कहते कि रबाब भी क्या कोई सारंगी

या सरोद है कि उसको जब जी चाहे सुन लो। यह बाजा सिर्फ़ उसी को सुनाया जा सकता है, जिसने अगले ज़माने की सोहबतें उठाई हैं, उन लोगों को सुना है, और गाने-बजाने के मुक़ाबले में रुपये को ज़रा भी परवाह नहीं की। क्या तुम इतने क़द्र-दान हो कि मुझको ५०० रुपये महीना साल-भर तक देते रहो। ५०० रुपये महीना तो ख़ाली नामचार को आज़माइश है, वरना अगर ख़ुदा ने तुमको रुपया दिया भी है, तो इतनी बड़ी दुनिया पड़ी हुई है। सैर करो, तमाशा देखो और मेरा पीछा छोड़ दो। तुम्हें रबाब सुनाने में मेरा दिल नहीं लगेगा। लोग इन बातों को सुनकर ख़ामोश हो जाते। उस्ताद के मुताल्लिक़ यह मशहूर है कि एक मरतबे आपका गयाजी में गुज़र हुआ। आपका नाम सुनकर वहाँ के लोग उस्ताद के पास आते और उस्ताद के मालूमात से फ़ायदा उठाते थे। इस दुनिया में मुख्तलिफ़ क़िस्म की तबाये के लोग हैं। कुछ लोगों ने कहा कि अगर वाक़ई जैसे कि आप कहा करते हैं कि आप मियाँ तानसेन के ख़ानदान से हैं, तो हमको यक़ीन है कि आपको दीपक-राग भी आता होगा। क्योंकि मशहूर है कि अकबर बादशाह के ज़माने में मियाँ तानसेन ने दीपक राग गाया और इसके ज़रिये से आग लग गई। उस्ताद मुहम्मदअली ख़ान यह बात सुनकर अपने फ़क़ीराना अन्दाज़ में इन लोगों को समझाया कि बाबा, अब वो लोग कहाँ और लोगों में अगली सी सचाई कहाँ वग़ैरा-वग़ैरा जैसा कि ऐसे मौक़े पर बहुत से

और भी उस्ताद कहा करते हैं। मगर लोगों ने कुछ ऐसी आड़ी-तिरछी बातें कीं कि उस्ताद को गुस्सा आ गया। वादा किया कि शाम को मन्दिर में मिलना। यह कहकर लोगों को टाल दिया। कुछ लोग शाम के वक्त मन्दिर में पहुँचे। देखा तो उस्ताद मूर्ति के सामने बैठे हुए रबाब मिला रहे हैं। लोग एक तरफ़ को बैठ गये। कुछ देर उस्ताद ने बजाया होगा कि लोगों को मन्दिर में बहुत ज्यादा गरमी महसूस होने लगी। उस्ताद के रबाब की तरफ़ जब नज़र गई, तो डाँड जल रही थी और उस्ताद पसीने-पसीने हो गये थे। मन्दिरवालों ने बहुत मिन्नत-समाजत के बाद रबाब को उस्ताद से ले लिया और यह अभी तक उसी मन्दिर में रक्खा हुआ है और इसकी डाँड जली हुई है। हमारा ऐनी मुशाहिदा है कि दीवाली की रात को उस्ताद ज़मीन लीपते। कुछ लोबान वग़ैरा सुलगाते। रबाब तो एक कोने में खुला पड़ा हुआ था, मगर सुरसिंगार लेकर चौके में बैठ जाते और यह ध्रुपद बजाते। रसान-रसान गले से भी कहते जाते—ध्रुपद—"सरस्वती से माँगत हूँ विद्या अधिक सिरस निरतन कीजे, सब जगत के गुनियन तें दीजे बर। अंतरा—साँचे सुरन और राग सिहत बकस दीजे हे देवी दया-दयानी अपनी कर।" इसकी आरोही-अवरोही यह है—सा ग म ध़ नि सं—सं नि ध प मं ग रे़ स। यह ध्रुपद हमको बाबा ने गुजरी तोड़ी में बताया है, जो राजा साहब की किताब में दर्ज है। बाबा सबको बाबा कहकर पुकारा करते थे और सब लोग

भी उनको बाबा ही कहते थे –आख़िरी वक्त में उस्ताद का इन्तक़ाल रियासत गिधौर में हुआ और यह मुअम्मा यों ही राज़-सरबस्ता रहा—बक़ौल किसी अँगरेज़ी शायर के—"समन्दर की तारीक तहों में लखूखा क़िस्म के क़ीमती जवाहिरात के ख़ज़ाने हैं और आबादी से दूर जंगलों में सैकड़ों क़िस्म के फूल खिलते हैं। मगर यह सब अपनी हस्ती को हवा में फ़ना कर देते हैं और किसी को कानोंकान ख़बर तक नहीं होती।"

## पंडित विष्णुनारायण भातखंडे मरहूम

आप बम्बई के वकला में से एक निहायत क़ाबिल वकील थे और साथ ही साथ इल्मे-मुसीकी का भी आपको इश्क़ था बड़े यारबाश और नेक तबीयत। आपने अपना ज़्यादातर ज़माना वकालत के कामों से फ़ुरसत पाने के बाद इल्मे-मुसीकी की किताबों की वर्क़ गरदानी और इस इल्म की छान-बीन में सर्फ़ किया। अच्छे-अच्छे उस्तादों से सीखा और कामिलीने-फ़न को ख़ूब-ख़ूब सुना। आप महाराष्ट्र क़ौम के थे और विष्णु दिगम्बरजी भी इसी क़ौम के थे। विष्णु दिगम्बरजी ने भी गाने को बहुत तरक्की दी, मगर ज़्यादातर अमली उसूलों पर पंडितजी के कारनामों में इनका इल्मी और अमली उसूल जिसके ज़रिए से इन्होंने इस फ़न को तरक़्क़ी दी, यह ज़्यादा है। लिहाज़ा बहुत दिनों तक क़ायम रहेगा। आप जबकि एक साल मथुरा के तीर्थ को गए हुए थे, तो वहाँ आपको कुछ संस्कृत की किताबें दस्तयाब हुईं। इनका भी पंडितजी ने ख़ूब मुताला किया और

बाद को शाया भी करा दीं। पंडितजी ने कुछ ज़माने तक सितार भी बजाया। आपने राजाओं और नवाबों से दोस्ती की, जिनके कुतुबख़ानों में मुसीकी की किताबों का अच्छा-ख़ासा ज़ख़ीरा था। जहाँ तक मुमकिन हो सका, वहाँ तक पंडितजी ने इस क़िस्म की बहुत-सी किताबें हासिल भी कीं और उनको शाया भी कराया। आपकी रसाई दरबारे-रामपुर में जो कि अपनी पिछली रिवायात की बिना पर बहुत ज़्यादा मशहूर रहा है, राजा नवाबअलीख़ाँ साहब मरहूम और नवाब छम्मन साहब मरहूम की दोस्ती की विसातत से हुई। हमसे और पंडितजी से बाक़ायदा मुलाक़ात और सिलसिलावार बैठने-उठने की राहोरस्म सन् १९२६ ई० से शुरू होती है। यह वह ज़माना था, जब कि चौथी ऑल इंडिया म्युज़िक कानफ़रेन्स हो चुकी थी और मैरिस कालेज ऑफ़ हिंदुस्तानी म्युज़िक तोपवाली कोठी में खुल चुका था। हिन्दोस्तान की दुनियाए-मुसीकी में हमाहमी और जोश-ख़रोश सन् १९१६ ई० से शुरू हुआ। इसी सन् में पहली आल इंडिया म्युज़िक कानफ़रेन्स बड़ौदा में हिज़ हाइनेस नवाब साहब बहादुर मरहूम रियासत रामपुर, उस्ताद मुअज़्ज़म राजा नवाबअलीख़ाँ मरहूम, उस्ताद मुअज़्ज़म नवाब छम्मन साहब मरहूम और महाराजा बड़ौदा मरहूम बताईद पंडित वी० एन० भातखंडे मरहूम हुई। इन्हीं हज़रात की कोशिश थी, जिसका नतीजा आज यह है कि इल्मे-मुसीकी रफ़्ता-रफ़्ता तालीमयाफ़्ता तबक़े में फैलता जा

रहा है। कॉलेज के खोलने में ज़्यादातर आसानी इस वजह से और हुई कि सन् १९२६ में राय राजेश्वरबली साहब ताल्लुक़दार दरियाबाद एजूकेशन मिनिस्टर थे और उस ज़माने के गवर्नर सर लार्ड मैरिस मेहरबान थे। हिन्दू-मुसलमानों ने ख़ूब चन्दा दिया। पहले हिज़ हाइनेस मरहूम नवाब साहब रामपुर ने प्रेसिडेंटशिप का वादा किया। बाद को अलालत का उज़्र किया। सर लार्ड मैरिस गवर्नर यू० पी० सदर मुक़र्रर किये गये। कॉलेज खोला गया और हमको सिलसिलेवार पंडितजी की सोहबत में शरीक होने का मौक़ा मिला। पंडितजी हर साल कॉलेज आते और बहुत अच्छे-ख़ासे ज़माने तक कॉलेज में क़याम करते। इनका जोश यहाँ तक बढ़ा हुआ था कि कुछ ज़माने के वास्ते क्लासों तक को तालीम दी। मगर ज़ईफ़ुल-उमरी और लखनऊ की ज़्यादा गर्मी और ज़्यादा सर्दी का तहम्मुल पंडितजी से न हो सकता था और कुछ अरसा यहाँ क़याम करने के बाद बम्बई चले जाया करते थे। इसी अरसे में हमने पंडितजी से गाना भी सीखा और सिलसिलेवार इनकी बातें इल्मे-मुसीकी के बाबत भी सुनते रहे। पंडितजी बड़ी अच्छी तबियत के आदमी थे। इनकी आवाज़ ध्रुवपद और धमार गाने के क़ाबिल थी। रंगीन गाने का असर भी पंडितजी की तबियत पर पड़ता था। अच्छे गलों की तारीफ़ इन्होंने अक्सर अपनी तसनीफ़ात में की है। राय उमानाथबली साहब की हस्ती पंडितजी के

बाद एक वाहिद हस्ती है, जो मैरिस कॉलेज को सँभाले हुए है। अब यह युनिवर्सिटी हो गया है। पंडितजी से हमने ठुमरी और दादरा भी सीखे; बल्कि हमारी चीज़ों को सुनकर खुद पंडितजी कहा करते थे कि ये चीज़ें तो बड़े मज़े की हैं। आप इन सबका नोटेशन करके छपवा दीजिये। पंडितजी ने कुछ ज़माने तक बम्बई के स्कूल में अक्सर लोगों को गाने की तालीम भी दी। उनकी संस्कृत की आला लियाक़त और पुराने ग्रन्थों की छान-बीन और उसको देशी ज़बान में लाकर इस उनवान से पेश करना कि आम लोगों की समझ में आ जाय। इन सब बातों के अलावा पंडितजी में एक ख़ास बात थी, जिसको बहुत कम लोग समझेंगे। पंडितजी की तबियत क़ुदरती तौर पर शायराना थी। यह बात हासिल करने से इन्सानों में नहीं पैदा होती। पंडितजी में यह बात क़ुदरती थी, जो-जो लक्षणगीत उन्होंने बाँधे हैं, अगर इनको बाक़ायदा गाया जाय, तो पंडितजी की क़ुदरती तबियत का ठीक ठीक पता चल सकता है। पंडितजी अपने बाद इतने शागिर्द तो न छोड़ जा सके कि जितने शागिर्दों को विष्णु दिगम्बरजी छोड़कर गुज़र गए; मगर वह गाने का इतना मसाला छोड़ गए हैं कि अगर गानेवाले लोग इस मसाले पर ग़ौर और फ़िक्र करें, तो बहुत ज़माने के वास्ते यह काफ़ी है। इबारत के ज़रिए से तो पंडितजी ने जहाँ तक मुमकिन हुआ, वहाँ तक गाने की एक-एक बात की ख़ूब ही छान-बीन की है। मगर

हमारा ख़याल है कि इस क़िस्म के गाने, जो रोज़मर्रा आपस में गाए जाते हैं, इनकी तरफ़ पंडितजी की तवज्जुह बहुत ही कम रही। क्योंकि उनको मुल्क की वह विद्या सँभालना थी, जिसको समझे बग़ैर इस किताब के गाने अच्छी तरह समझ में नहीं आ सकते। इन गानों से गानेवाले का गाने से पक्का लगाव साबित होता है। वह गाने, जिनके क़ायदे किताबों में दर्ज हैं, इतने मुश्किल नहीं हैं, जिस क़दर कि ये रोज़मर्रह के गाने; क्योंकि इनके क़ायदे अभी तक बहुत से लोगों को मालूम नहीं हैं। मगर यह भी हम बग़ैर कहे नहीं रह सकते कि जो आदमी पंडितजी के क़वायद से नावाक़िफ़ है, वह इन गानों को अच्छी तरह से गा सकेगा। अलग़रज़ पंडितजी के तमाम गाने और इनके ख़यालात उसी रंग में रँगे हुए हैं कि जिस रंग का दिमाग़ एक क़ाबिल पंडित का होता है। गानेवाले में और पंडित में फ़र्क़ है। गानेवाला तो उसी को कहते हैं, जो हरएक रंग से वाक़िफ़ हो और पंडित उसको कहते हैं, जो बिगड़ते हुए गाने को सुधार दे। बेशक पंडितजी के कारनामों की दुनियाए-मुसीक़ीए-हिंद एक ज़माने तक एहसानमंद रहेगी। आपके बेहतरीन शागिर्दों में मि० एस्० एन० रात्तनजनकर साहब प्रिन्सिपल मैरिस कालेज आफ़ हिंदुस्तानी म्युजिक हैं, और हमने अक्सर आपको ठुमरी गाते सुना है, और मि० वाडीलाल भी बड़े विद्वान् हैं।

—बड़े आग़ा

---

## हमको ज़रूर पढ़िए !

'उड़ाया बुलबुलों ने बाग़ में तर्ज़े-सख़ुन मेरा ।'

किताब के गानों की कहानी, ख़ुद उन्हीं की ज़बानी । जब पहलेपहल हमारे इस भारतवर्ष में गाने-बजाने का हुल्लड़-हंगामा शुरू हुआ और हर तरफ़ म्यूज़िक-कान्फ़रेन्सें होने लगीं, मुख्तलिफ़ शहरों में गाने के स्कूल खुलने लगे और हमारे मुल्क के तालीमयाफ़्ता तबक़े ने गाना-बजाना सीखने की ठान ली, तो उस वक़्त हमारा नाम फोक़-म्यूज़िक रक्खा गया, जिसके यह माने हुए कि हम आम और मामूली लोगों के गाने के गाने हैं । मगर हम हरएक हिन्दोस्तानी के हृदय के इस क़दर क़रीब थे कि हमारा नाम बदलकर और ज़रा ज़्यादा इज़्ज़त देकर, लाइट-म्यूज़िक रक्खा गया, याने कि हम बहुत हल्के फुल्के हैं और इतने भारी-भरतम नहीं, जितने कि और हमारे भाई-बन्द हैं । मगर हम शौक़ीनों और गानेवाले और सुननेवाले दोनों ही के दिल के टुकड़े थे, फिर हमारा नाम बदला गया और ज़रा-सी इज़्ज़त बढ़ाकर सब हमको सेमी-क्लासिकल म्यूज़िक के नाम से पुकारने लगे । जब चैन न पड़ा, तो कुछ हमारे दूर के जान-पहचान के दोस्तों ने मजबूरन् हमारी सच्चाई और सादगी को देखते हुए

ख़ुद और बाक़ी हमारे जान-पहचान के लोगों की शराफ़त से अब हमारा नाम पापुलर म्यूज़िक रक्खा है, याने वह गाना, जो दिल को पसन्द आये। बड़े-बड़े गवैयों का यह क़ौल है कि हम गाना ही नहीं हैं, बल्कि हम गानों के इत्र हैं। हाँ, हम आसान भी बहुत हैं और मुश्किल भी बहुत हैं। हमीं को सुन-सुनकर कुछ लोगों ने उलटी-सीधी गंगाएँ और जमनाएँ हिन्दोस्तान में भी बहा दी हैं। हम किसी का भेद क्यों खोलें। हम इतना कहकर चुप हुये जाते हैं कि हम सच्चे प्रेम की जड़ हैं और हमको बिगाड़कर कोई इस जग में न पनपेगा। जैसा कि हम इस किताब में लिखे हुए हैं, इससे अच्छे कपड़े हमको पिन्हाये जा सकते हैं, मगर कपड़े पिन्हानेवाला समझदार ज़रूर होना चाहिये कि हमारा ढाँचा न बदलने पाए और न रूप ख़राब होने पाये। हमको गाने के वास्ते आपमें ये बातें होनी चाहिये—आप आजकल के क्लासिकल म्यूज़िक से एक हद तक वाक़िफ़ हों, मुल्क की भाषा अच्छी तरह बोल सकते हों। आपका तलफ़्फ़ुज़ हमारी जान है, हमारी एक लाइन को पहले ख़ूब-सा-याद कर लीजिये, फिर दूसरी लाइन को ख़ूब याद कर लीजिये, फिर पहली और दूसरी को मिलाकर ख़ूब-सा याद कर लीजिये और इसी तरह सिलसिलेवार चले चलिये। आपमें सुर ज्ञान और ताल ज्ञान बहुत अच्छा होना चाहिये, तब आपकी कामयाबी ज़रूरी है, हम बहुत जल्द सध जा सकते हैं और हर वक़्त

आपके साथ रह सकते हैं, ख्वाह आप खुशी में हों या रंज में। हम-सा दोस्त आपको मिल ही नहीं सकता। हृदय को बुरे ख़यालात से साफ़ करके अगर आप हमारी किसी लफ़्ज़ पर ध्यान दौड़ाएंगे, तो इससे अच्छी इसके मुक़ाबिल में लफ़्ज़ बहुत मुश्किल से मिलेगी। हम अपने गानेवालों को समझाते हैं कि "पिया बिन नहीं आवत चैन" से यही मतलब नहीं कि कोई स्त्री अपने पुरुष को याद कर रही है; बल्कि हमारा मतलब यह है कि वह पुरुष, जिसकी स्त्री सारा जग है, हमको बग़ैर उसके चैन नहीं। हम दिल की पुकार हैं, और क्लासिकल म्यूज़िक की जान हैं। हमको तमाम दुनिया प्यार करती है।

× × ×

हमारे गानों में बोल बनाना बहुत ही आसान और सरल है। वह यों कि जिस गाने में बोल बनाना चाहें, उसमें आरोही और अवरोही और न्यास के सुर का ध्यान करते हुए गाने की पहली लफ़्ज़ को थोड़े-थोड़े सुरों पर लय का ध्यान करते हुए यों घुमाया जावे कि लफ़्ज़ का पहला हर्फ़ सुरों पर घूमे और आख़िरी हर्फ़ पर ख़ातमा हो जावे। शर्त यह कि बार-बार घुमाने में एक ही तरह के तरतीबवार सुर न आवें, बल्कि लय का ध्यान करते हुए ज़्यादा सुर बढ़ जावें। वह यों कि जैसे हमारे गाने का पहला लफ़्ज़ 'आन' है। अब इस लफ़्ज़ के पहले हर्फ़ को हम घुमाते हैं—

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | प | ध | मं | प | — | सां | नि | ध | <u>नि</u> |
| आ | आ | आ | आ | आ | आन | आ | आ | आ | आ |

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध | प | मं | प | ध | ध | प | प | ध- |
| आ | न, | आ | आ | आ | आ | आ | आ, | आन। |

इसके यह माने हुए कि पहली आलाप छः मात्रे की हुई और दूसरी आलाप भी छः मात्रे की हुई और तीसरी आलाप फिर छः मात्रे की हुई। यह सब मिलाकर १८ मात्रे हुए और उन्नीसवें मात्रे पर, जो कि ठेके का पहला मात्रा कहलाता है, और यही सम का भी मात्रा कहलाता है, इस पर 'आन' का हर्फ़ आया और पहली आलाप ख़त्म हो गई। इसी तरह से लय का ख़याल करते हुए और हर मात्रे पर दो-दो सुर लगाते हुए आप दुगन भी कर सकते हैं। आरोही और अवरोही का अच्छी तरह से ख़याल रहे।

## ताल के बारे में दो-चार बातें

कुछ लोगों का यह ख़याल है कि जैसे गाने में सा री ग म है, वैसे ही तबले में १-२-३-४। असल में तो सा री ग म सिर्फ़ स्वरों के नाम हैं। मगर यह स्वर गले से कैसे लगावे जायँ और इन पर शब्द कैसे रक्खे जावें कि वह कानों को भले मालूम होवें, यह एक बड़ी कठिन बात है। वैसे ही तबले में १-२-३-४ सिर्फ़ एक हिसाबी बात है। असल में जो बात

समझने की है, वह उन बोलों की बाबत है, जो पुराने ज़माने के लोगों ने १-२-३-४ के वास्ते तजवीज किये हैं, जैसे 'तेट कत गदि गिन' या 'ता धिं धिं ता'। जैसे कि अच्छे गानेवाले के सा री ग म तक में रंजकता और रसीलापन होता है, वैसे ही तबला बजानेवाले के 'तेट कत गदि गन' या 'ता धिं धिं ता' में भी लचाव होना ज़रूरी है। तबला बजानेवाला वही है, जो अपने बाज के मिज़ाज को गानेवाले के गाने के मिज़ाज में मिला दे। बीस ठेकों में से जो आजकल काम में आ रहे हैं, दस ठेके अगले ज़मानेवालों ने विलम्बित लय के वास्ते तजवीज़ किये हैं, और उनके नाम ये हैं—चौताला, आड़ा चौताला, तिलवाड़ा, झूमरा, सवारी, पंजाबी, धीमा तेताला, फ़रोदस्त, तेवरा, शूल। ये ठेके अगर मध्य लय में बजाये जायेंगे, तो बजानेवाले की तबियतदारी समझी जायगी। बाक़ी दस ठेके धमार, एकताला, झपताला, चाचर, रूपक, पश्तो, तेताला, एकवाई, दादरा और कहरवा, ये ठेके मध्य लय में बजना चाहिये। मध्य लय का अंदाजा अपनी नब्ज़ पर हाथ रखकर मामूली तौर पर क़ायम कर लेना चाहिये। यह आपकी घड़ी हर वक़्त आपके पास रहती है। और यही पहला दरजा है, जिसके हिसाब से आपको विलम्बित और द्रुत लय क़ायम करना चाहिये। अगर आप गाने में खूब पक्के हैं और लय के काम में कच्चे हैं, तो गाने में आपका पनपना बहुत मुश्किल है। लय के काम में अगर आप पक्के हैं, तो गाने में आपका

थोड़ा कच्चापन ज़्यादा नुक़सानदेह न होगा। अच्छे गाने का भेद लयकारी में छिपा हुआ है।

अगर गानेवाले के साथ तबला बजानेवाला टुकड़ों, मुहरों और दोहरों का ढेर कर दे, तो गानेवाले के गाने में मज़ा नहीं आ सकता। क्योंकि गाना बड़े ज्ञान-ध्यान का काम है। गानेवाले का गाना तो उसी वक़्त तक अच्छा रह सकता है, जब तक कि उसको लय देखने की ज़हमत न गवारा करना पड़े। कोई भी आदमी एक वक़्त में दो बातें नहीं सोच सकता। इसी वजह से अक्सर गानेवालों में और तबले बजानेवालों में लड़ाइयाँ हो जाती हैं। क्योंकि दोनों अपना-अपना बयान एक साथ पेश करते हैं। यह बात अच्छी नहीं, क्योंकि धर-पटक में मज़ा नहीं आता। चाहिए कि एक दूसरे का ख़याल रक्खे, और ऐसी तदबीर होनी चाहिये कि गानेवाले का ध्यान न बँटे।

---

## अलामात् किताब

जिस सुर के नीचे यह—छोटी आड़ी लकीर हो, वह सुर उतरा हुआ समझा जायगा, मसलन स रे ग म प ध नि सं। यह सब स प छोड़कर उतरे हुए सुर हुए और जिन सुरों के नीचे यह लकीर न हो, वह स म प छोड़कर सब चढ़े हुए सुर समझे जायँगे।

यह ( • ) अलामत् सप्तक ज़ाहिर करने के वास्ते है। जिस सुर के नीचे होवे, वह नीचे की सप्तक का सुर समझा जायगा और जिस सुर के ऊपर हो, वह सुर ऊपर की सप्तक का समझा जायगा। और जिन सुरों पर कोई बिन्दी ही न हो वह बीच के सप्तक के माने जायँगे।

यह ( । ) छोटी सीधी लकीर सिर्फ़ मध्यम के वास्ते इस्तेमाल में लाई जायगी, जब कि उसको कड़ा-मध्यम बनाना हो और अगर मध्यम पर यह लकीर न हो, तो मध्यम शुद्ध मानी जायगी याने उतरी हुई। ( ) इस ब्रैकेट के अन्दर जो सुर होगा, वह चार सुरों से मुरक्कब माना जायगा, जैसे ( स )=स रे नि़ स, ( म )=म प ग म, ( नि )=नि सं ध नि वग़ैरा।

यह ◡ उल्टी क़ौस का सा निशान यह ज़ाहिर करता है कि इसमें जितने सुर दिये हुए हैं, वह सब एक मात्रे में बोलेंगे याने एक मात्रे के ज़माने के अन्दर इनको लगना चाहिये।

यह ⌒ क़ौस का ऐसा सीधा निशान एक सुर से लेकर दूसरे सुर तक वहाँ पर दिया जायगा, जहाँ एक सुर से लेकर दूसरे सुर तक की मींड लगाना मंज़ूर हो।

इस × अलामत् से मुराद सम है।

इस ० अलामत् से मुराद ख़ाली है।

यह — आड़ी लकीर या यह ऽ अलामत जिससुर या लफ़्ज़ के सामने हो, उससे यह समझना चाहिए कि उस सुर को लंबाना है या उस लफ़्ज़ का आकार लंबाना है।

---

## ( १ ) ताल दादरा

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रे | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| बोल | धी | धी | ना | धा | तू | ना |
| | × | | | ० | | |

## ( २ ) ताल रूपक

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रे | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| बोल | ती | ती | ना | धी | ना | धी | ना |
| | (×) | | | २ | | ३ | |

## ( ३ ) ताल कहरवा

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रे | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
| बोल | धि | न | धा | गे | न | ति | न | क |
| | × | | | | ० | | | |

## ( ४ ) एक ताला

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रे | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
| बोल | धिन | धिन | धागे | त्रक | तू | ना | कत् | ता | धिन | त्रक | धी | ना |
| | × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |

## ( ५ ) ताल चाचर

| | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रे | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| बोल | धा | धिं | ऽ | धा | गे | धिं | ऽ | ता | तिं | ऽ | धा | गे | धिं | ऽ |
| | × | | | २ | | | | ० | | | ३ | | | |

## ( ६ ) तेताला

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रे | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
| बोल | ना | धिं | धिं | ना | ना | धिं | धिं | ना | ना | तिं | तिं | ना | ना | धिं | धिं | ना |
| | × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | |

## ख़्याल चन्द्रकौंश तीन ताल

स्थायी—अँसुवन के हरवा गूँध रहीं मोरि अँखियाँ पियरवा।

अंतरा— घड़ी पल छिन मोहे कल न परत है बेग लिआवो पिया को सँदेसवा।

### स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| रे स ध नि | सा — स म | म — ग — | म ग स — |
| अँ सु व न | के ऽ ह र | वा ऽ ऽ ऽ | ऽ ऽ ऽ ऽ |
| ० | ३ | × | २ |
| ग म ध नि | सं — सं सं | प प प नि | ध प म — |
| गूँ ऽ ध र | हीं ऽ मो रि | अँ खि याँ पि | य र वा ऽ |
| ० | ३ | × | २ |

### अंतरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| ग म ध नि | सं सं सं सं | सं नि ध नि | ध प म — |
| घ ड़ी प ल | छि न मो हे | क ल न प | र त है ऽ |
| ० | ३ | × | २ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ग म ध नि | सं मं गं सं | प प प नि | ध प म — |
| बे ऽ ग लि | आ ऽ वो ऽ | पि या को सँ | दे स वा ऽ |
| ० | ३ | × | २ |

## तानें

(१)

| | | | |
|---|---|---|---|
| रे स ध नि | स — स म | गम गस रेस गम | धनि संप -म गस |
| आँ सु व नं | के ऽ ह र | | |
| ० | ३ | × | २ |

(२)

| | |
|---|---|
| सग मध निसं धनि | संप -म गम रेसा |
| ० | ३ |
| गम पग मध निसं | प- मग -स रेस |
| × | २ |

(३)

| | |
|---|---|
| मप मप गम गम | निसं निसं धनि धनि |
| ० | ३ |
| सग मध निसं प- | -- मग -स रेस |
| × | २ |

(४)

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| निस | गम | पम | पम | धनि | संप | मग | सरे |
| ० | | | | ३ | | | |
| सनि | सग | मध | निसं | गस | पम | गस | रेस |
| × | | | | २ | | | |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सनि | रेस | गस | मग | पम | धम | निध | सं- |
| ० | | | | ३ | | | |
| निसं | गंगं | गंस | पम | गस | निस | मग | स- |
| × | | | | २ | | | |

(५)

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धनि | सग | मध | निसं | गंमं | गं- | संरें | संध |
| ० | | | | ३ | | | |
| निसं | पम | गम | रेस | निस | मग | -स | निस |
| × | | | | २ | | | |

नोट—यह भैरवी थाट का औडव सम्पूर्ण राग है। इसकी आरोही स ग म ध नि सं और अवरोही सं नि ध म प म ग स रे स है। प वादी और रे समवादी है। यह राग कम गाया जाता है। जिस तरह से कि मालकौश रात के दूसरे पहर गाया जाता है, उसी तरह से चन्द्रकौश दिन के

पहले पहर गाया जाता है, गोया कि यह मालकौश का जवाब है। इस राग में इस तरह से रे और प नहीं लगता, जैसे कि अक्सर लोग मालकौश में लगाते हैं। मालकौश में रे औ प विवादी (जिसके लगाने से राग का रूप बदल जाता है।) करके लगाया जाता है। चन्द्रकौश में रे और प इस तरह लगाना चाहिए कि वह रे और प लगा हुआ मालकौश न सुनाई दे। ध नि सं प की तान इसमें ज्यादा आती है और यही बात इसको मालकौश से अलग करती है। प पर जोर है। इसको ऐसे गाना चाहिये कि भैरवी और मालकौश का रंग मिला-जुला मालूम हो।

## दादरा—राग ग़ारा

स्थायी—आन बान जिया में लागी हाँ प्यारी चित ओर जिया में बसी कैसी फँसी।

अन्तरा—परन लागि झुकके पैयाँ, हुए ना मेहरबान सैयाँ, तुम बिन मोहे कल न परे, तुमरे कारण जागी।

### स्थायी

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध | — | ध | निध | नि | ध | म | प | ध | पम | ग | म |
| आ | ऽ | न | बाऽ | ऽ | न | जि | या | में | लाऽ | ऽ | गी |
| × | | | ० | | | × | | | ० | | |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | — | स | ग | ग | म | प | — | — | — | — | प |
| हाँ | ऽ | प्या | री | चि | त | ओ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | र |
| × | | | ० | | | × | | | ० | | |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | ध | प | म | ग | म | नि | ध | प | म | ग | म |
| जि | या | में | ब | सी | ऽ | कै | ऽ | सी | फँ | सी | ऽ |
| × | | | ० | | | × | | | ० | | |

## अन्तरा

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | प | प | धनि | ध- | नि | सं | सं | सं | सं | सं | सं |
| प | र | न | लाऽ | ऽऽ | गी | झु | क | के | पै | याँ | ऽ |
| × | | | ० | | | × | | | ० | | |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नि | नि | नि | सं | सं | सं | निसं | रें | नि | ध | प | प |
| हु | ए | ना | मे | ह | र | बाऽ | ऽ | न | सै | याँ | ऽ |
| × | | | ० | | | × | | | ० | | |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | रें | सं | रें | नि | सं | ध | नि॒ | प | ध | म॑ | प |
| तु | म | बि | न | मो | हे | क | ल | न | प | र | त |
| × | | | ० | | | × | | | ० | | |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नि॒ | ध | प | म | ग | म | ध | — | — | नि॒ | ध | नि॒ |
| तु | म | रे | का | र | ण | जा | ऽ | ऽ | गी | ऽ | ऽ |
| × | | | ० | | | × | | | ० | | |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | ध | प | म | ग | म | | |
| जि | या | में | ला | ऽ | गी | | |
| × | | | ० | | | | |

तानें ।

(१)

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म॑प | धनि॒ | धप | म॑प | धनि | संनि | धनि॒ | धप | म॑प | धनि॒ | धप | मग |
| × | | | ० | | | × | | | ० | | |

(२)

| | | | |
|---|---|---|---|
| रेग मप धनि | मप धनि संरें | गंमं गंरें संनि | धनि धप मग |
| × | ० | × | ० |

(३)

| | | | |
|---|---|---|---|
| रेस गरे मग | पम धप निध | संनि रेंसं गंरें | मंगं रेंसं निध |
| मप धनि संरें | गंमं गंमं रेंगं | सरें निसं धनी | पध मप गम |
| × | ० | × | ० |

(४)

| | | | |
|---|---|---|---|
| मग रेस निस | धप मग रेग | संनि धप मप | मंगं रेंसं निसं |
| मंगं रेंसं निध | पम पध निसं | रेंगं रेंसं निध | निध पम ग- |
| × | ० | × | ० |

(५)

| | | | |
|---|---|---|---|
| निसं निसं धनि | धनि पध पध | पध पनि धप | मग रेग रेग |
| गम पध निसं | रेंगं मंपं मंगं | रेंस निध निध | पम गरे गम |
| × | ० | × | ० |

नोट—यह दादरा पंचम को सुर मानकर गाया जायगा। इस हिसाब से इसकी आरोही स रे ग म प, म प ध नि सं। अवरोही सं नि ध निध प मप ध प म ग रे स। ध वादी है और ग समवादी है। पकड़—म प धनि धप मग। आमतौर पर गारे राग के छोटी ख़ूबसूरत गाने पंचम को सुर मानकर ही गाये जाते हैं, वह यों कि तम्बूरे में सुर पंचम का मेल मिलाइये, जैसे कि क़रीब-क़रीब सब लोग मिलाते हैं। और इसको मध्य स्थान की धैवत से शुरू कीजिये। इससे यह फ़ायदा है कि दूर बैठे हुए लोग बहुत आसानी से सुन सकते हैं। गारा खमाच थाट का सम्पूर्ण राग है। इसमें दोनों गान्धारें और दोनों निषादें लगायी जाती हैं। यह दादरा ख़ास वक़्त के रागों को छोड़कर हर वक़्त गा सकते हैं। ख़ास रागों के वक़्त से मुराद संधि प्रकाश याने दोनों वक़्त मिलते हुए जो राग गाये जाते हैं और सुबह भैरवी का वक़्त छोड़कर इस दादरे को हर वक़्त गा सकते हैं। इसमें यों बढ़िये—ध प म ग, म प ध म प, संनि धनि धप, गंरें सं निध निध प, ग म प ध म प, ध प म ग वग़ैरा। हम यहाँ के ऊपर एक तान देते हैं, जिसमें इस गाने के तमाम सुर लगेंगे प़ ध़ नि़ स रे ग म प ध नि सं रें गं मं पं धं मं पं धं पं मं गं रें सं निध निध प म प ध प म ग रे स।

आप की ज्यादा आसानी के वास्ते हमने पाँच तानें दी हैं। बोल बनाते वक़्त इस दादरे का पहला लफ़्ज़ याने 'आन' इसको इस दादरे की आलाप के मुआफ़िक़ रसान-रसान गाइये, और आख़िर में 'आन' कहकर सम पर आ जाइये।

## ख़याल यमन एक ताल

स्थायी—एरी बँगरी मोरि मुरक गईं जिन छुवो ऐसो ढीट लंगरवा करकी कलाई डोलन लागी निडर डर ढिठाई डर एरी।

अन्तरा—निपट चतुर बन आयें सदा रंगीले मुहम्मद साह विनती करत पैयाँ परत तोरी ए री।

### स्थायी

नि़ रे
ए री

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | । । | | ग ग | |
| ग नि | ध प | म म | ग- ग | रे रे | नि़ रे |
| बं ग | री मो | रि मु | रक ग | ई जी | न छु |
| × | ० | २ | ० | ३ | ४ |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | — | नि़<br>ध़ | नि़<br>ध़ | स | — | स | रे | ग | रे | स | — |
| वो | ऽ | ऐ | सो | ढी | ऽ | ट | लं | ग | र | वा | ऽ |
| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नि़ | ध़ | प़ | प़ | स | स | स | स | रे | ग | ग | ग |
| क | र | की | क | ला | ई | डो | ल | न | ला | ऽ | गी |
| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग | नि | ध | प | म॑ | ग | रे | स | रे | स | नि़ | रे |
| नि | ड | र | ड | र | ढि | ठा | ई | ड | र | ए | री |
| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |

## अन्तरा

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | ग | ग | प | प | ध | प | सां | ध |
| | | नि | प | ट | च | तु | र | ब | न |
| | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सां | — | सां | — | सां | ध | — | ध | सां | — | सां | सां |
| आ | ऽ | ई | ऽ | स | दा | ऽ | रं | गी | ऽ | ले | ऽ |
| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सां | रें | गं | रें | सां | नि | ध | प | ग | गं | रें | सां |
| म | ह | म | द | सा | ऽ | ऽ | ऽ | बि | न | ती | क |
| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नि | ध | प | मे | ग | रे | सा | सा | स | स | ऩि | रे |
| र | त | पैं | ऽ | या | प | र | त | तो | री | ए | री |
| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |

## तानें

(१)

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ऩिरे गमे | पध निसं | रेंगं रेंसं | निध पमे | गरे सऽ | ए री |
| × | ० | २ | ० | ३ | ४ |

(२)

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ऩिरे ऩिध | ऩिमे —ध़ | ऩिरे गरे | ऩिरे स— | ऩिध़ ऩिरे | स— एरी |
| × | ० | २ | ० | ३ | ४ |

(३)

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| नि़रे गनि़ | रेग नि़रे | गम पम | गनि़ रेस | नि़ध़ पम | गरे गरे |
| गम धम | गरे गरे | स- मुध़ | नि़रे स- | पम गरे | नि़रे एरी |
| × | ० | २ | ० | ३ | ४ |

(४)

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| नि़रे गम | पम गरे | गम पध | पम गरे | गम पध | निध पम |
| गरे गम | पध निसं | निध पम | गरे गम | पध निसं | ए री |
| × | ० | २ | ० | ३ | ४ |

(५)

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| निध निम | धरें निध | निम धप | मग रेंग | निरें निम | धनि रेंसं |
| निध पम | गनि रेंनि | धम गरे | नि़रे स,ग | ईऽ जीऽ | नऽ छुऽ |
| × | ० | २ | ० | ३ | ४ |

नोट—आरोही नि़ रे ग म प ध नि सं अवरोही सं नि ध प म ग रे स। वादी गान्धार समवादी निखाद पकड़ नि़ रे ग। अच्छे गानेवाले मंद्र सप्तक की नि पर ज़ोर देकर और ग म

रे ग की तान लगाकर इसमें भैरवी का रंग पैदा करते हैं। स और प इसमें टेढ़ा करने का रेवाज़ है। यों कि बजाय नि़ स के नि़ रे स और बजाय म॑ प के म॑ ध प। गाने का वक़्त शाम के संधि प्रकाश ( मानें दोनों वक़्त मिलते हुए ) राग गाने के बाद।

## लावनी तीन ताल

अस्थायी—अब के गए कब अई हैं सो यही मग।

अंतरा—शिरी अग राजा गुन मानो अपनो कब अपनो सुख पई हें सो यही मग।

### स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| नि़ प़ नि़ स | रेग सरे ग म | ग – स म | गरे रेग स नि़ |
| अ ब के ग | येऽ ऽऽ क ब | अई ऽ हैं सो | यऽ हीऽ म ग |
| | ३ | × | २ |

### अंतरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| रेग सरे म प | प – प – | निसं निसं पं प | पध पध म गरे |
| शिऽ रीऽ अ ग | रा ऽ जा ऽ | गु नऽ मा नो | अऽ पऽ नो ऽऽ |
| | ३ | × | २ |

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नि़ | प़ | नि़ | स | रेग | मरे | ग | म | ग | – | स | म | गरे | रेग | स | नि़ |
| क | ब | अ | प | नोऽ | ऽऽ | सु | ख | पई | ऽ | हं | सो | यऽ | हीऽ | म | ग |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

## तानें

(१)

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नि़ | प़ | नि़ | स | रेग | सरे | ग | म |
| अ | ब | के | ग | येऽ | ऽऽ | क | ब |
| ० | | | | ३ | | | |
| पनि | सरे | गस | रेम | गरे | गस | रेग | सऽ |
| × | | | | २ | | | |

(२)

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गरे | गरे | पग | धप | मग | रेग | सरे | गस |
| ० | | | | ३ | | | |
| रेम | पनि | संप | धम | गरे | रेग | सरे | गस |
| × | | | | २ | | | |

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (३) | निस | रेम | पनि | संरें | रेंप | निसं | रेंगं | सं- |
| | ० | | | | ३ | | | |
| | संप | धम | गरे | गस | रेप | मग | रेग | स- |
| | × | | | | २ | | | |
| (४) | निस | रेम | पध | पसं | पध | पम | गरे | गस |
| | ० | | | | ३ | | | |
| | रेम | पनि | संरें | गंसं | पध | पम | गरे | गस |
| | × | | | | २ | | | |
| (५) | सरे | गस | संरें | गंसं | गंरें | पंमं | गंरें | गंसं |
| | ० | | | | ३ | | | |
| | रेम | पनि | सं- | प- | पध | पम | गरे | गस |
| | × | | | | २ | | | |

नोट—ग रे ग म की तान की वजह से हम इसको तिलक कामोद की मांझ कहें तो बेजा न होगा। तिलक कामोद की आरोही पनि सरे मप निसं अवरोही स प ध म ग रे ग स। पकड़ स रे ग स। इसके गाने का वक़्त सेह पहर का है। इस

चीज़ को भी आप मौक़ा महल देखकर गा सकते हैं, जैसे कि अक्सर लोग वक़्त का बहुत ज्यादा लिहाज़ नहीं करते बशर्ते कि चीज़ ख़ूबसूरत हो और सुनाने के क़ाबिल हो। इसमें ग रे ग म की तान छोड़कर बाकी सब तिलक कामोद की-सी बातें हैं और ग रे ग म ग ऽ स की तान की वजह से कुछ ख़ूबसूरती ज्यादा ही बढ़ गयी है। ध प म ग रे ग स की भी तान आती है। यह दतिया और राजपूताने की तरफ बहुत गायी जाती है। तिलक कामोद में स रे नि़ स की तान भी आती है और इसमें भी आती है। जहाँ तक मुमकिन हो इसमें उतरी निखाद न लगाइये। हमने पाँच छोटी-छोटी तानें आपकी आसानी के वास्ते दे दी हैं। अगर आप इन तानों को ख़ूब विलंबित कर लेवें तो यह आलाप का काम देंगी। उपजयित अंग स्वभाव, माने जैसी चीज़ और उसकी बन्दिश वैसी ही उसकी तान और आलाप इस बात पर ग़ौर करते हुए आप इस चीज़ को थोड़ी सी मेहनत से ख़ूब ही गा-बजा सकते हैं और इन गानों से है भी यही मक़सद। इस गाने का मतलब गोया गुज़रे हुओं की याद है।

## खयाल पुरया—तीन ताल

स्थायी—अरज सुनो दस्तगीर पीर मोरि आन परी है मोपे
धीर पीर मोरि।

अन्तरा—सब पीरन के पीर तुम्ही हो आवो बँधावो हमरी
धीर, मोरि।

## स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| नि़ रे ग ग | म ध निरें नि | म — ग म | ग रे सा सा |
| अ र ज सु | नो ऽ दृऽ स्त | गी ऽ र पी | ऽ र मो रि |
| ० | ३ | × | २ |
| — नि़ ग ग | म ध निरें धनि | म — ग म | ग रे सा सा |
| — अ न प | री है मोऽ पेऽ | धी ऽ र पी | ऽ र मो रि |
| ० | ३ | × | २ |

## अन्तरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| ग ग ग ग | म म ध ध | सां — सां सां | सां रें सां — |
| स ब पी ऽ | र न के ऽ | पी ऽ र तु | मि ऽ हो ऽ |
| ० | ३ | × | २ |
| नि रें गं गं | गं रें स — | नि ध म ग | रे सा सा सा |
| आ ऽ वो वँ | धा ऽ वो ऽ | ह म री धी | ऽ र मो रि |
| ० | ३ | × | २ |

## तानें

| | | | |
|---|---|---|---|
| नि़ रे ग ग | म ध निरें नि | | |
| अ र ज सु | नो ऽ दऽ स्त | निरेगमधनिरेंनि | मग-म ग रे स- |
| | | × | २ |

(२)

| | |
|---|---|
| ० | ३ |
| नि़ रे ग ग | म ध रें नि |
| अ र ज सु | तो ऽ दऽ स्त |
| × | २ |
| निरे निध़ निम़ -ध़ | निरे गरे निरे स- |

(३)

| | |
|---|---|
| निरे गम गरे निरे | गम धरें निध म- |
| निरे गम धनि रेंगं | रेंनि धम गरे स- |

(४)

| | |
|---|---|
| रेस गरे मग धम | निध संनि रेंसं -- |
| संरें निसं धनि मध | गम रेग सरे निस |

(५) | मग -म गरे स- | निरे गम धनि धम
| रेंगं निरें धनि मध | गम रे ग स रे निस

नोट—यह राग मारवा थाट का है। आरोही और अवरोही यह है—नि रे ग म ध नि सं, सं नि ध म ग रे स।

पकड़—ग; नि रे स नि ध नि, म ध, रे, स।

अच्छे गानेवाले इस राग में एक तो ध म ध म नहीं करते दूसरे इसकी रे पर मारवे की तरह ज्यादा ज़ोर नहीं देते। म ध नि रे नि म ग की तान इसमें बहुत अच्छी मालूम होती है। ग वादी है और नि समवादी है। इसमें म ध नि सं रें सं की तान नहीं लगाना चाहिए, नहीं तो सोहनी सुनाई पड़ेगा। गाने का वक़्त रात है।

## ठुमरी काफ़ी राग—तीन ताल

स्थायी—ऐसी चंचल चटकीली नार नवेली डोलत फिरत
ईतराई बलखाई घो लुगाई हरजाई निपट निलज
जाने कहाँ हित की सार अत ही गँवारी।

अन्तरा—चाँद कहत मोरे मनहू न भावे नाहक होत गोरी
मोरे गले को हार।

## स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | — — सा नि |
| | | | — — ऐ सी |
| ० | ३ | × | २ |
| सा रे रे रे | ग – म म | प — ध प | ग — रे — |
| चं च ल च | ट ऽ की ली | ना ऽ र न | बे ऽ ली ऽ |
| ० | ३ | × | २ |
| रे नि ध नि | ध नि प ध | नि सां नि ध | प प ध प |
| डो ल त फि | र त इ त | रा ई ब ल | ग्वा ई बो लु |
| ० | ३ | × | २ |
| ग म प ध | ग — रे — | रे नि ध नि | ध नि प ध |
| गा ई ह र | जा ऽ ई ऽ | नि प ट नि | ल ज जा ने |
| ० | ३ | × | २ |
| नि सां सां नि | ध प — प | ग म पध प | ग रे सा नि |
| क हाँ हि त | की सा ऽ र | अ त हीऽ ग | वां री ऐ सी |
| ० | ३ | × | २ |

## अन्तरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| म प नि नि | सां सां सां सां | नि सां रें नि | सां — सां — |
| चां ऽ द क | ह त मो रे | म न हु न | भा ऽ वे ऽ |
| ० | ३ | × | २ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| नि ध नि ध | नि ध नि प | ग म ध प | ग रे सा नि |
| ना ह क हो | ऽ त गो री | मो रे ग ले | को हार ऐ सी |
| ० | ३ | × | २ |

## तानें

(१)

| | |
|---|---|
| स रे रे रे | ग — म म |
| चं च ल च | ट ऽ की ली |
| निध पम गम पध | निध पम गरे स- |
| × | २ |

(२)

| | |
|---|---|
| निध पम गम पध | निध पम गरे सरे |
| ० | ३ |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गम | पध | निसं | रेंमं | निध | पम | गरे | सनि |
| × | | | | २ | | | |

(३)

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | रे | रे | रे | ग | — | म | म |
| चं | च | ल | च | ट | ऽ | की | ली |
| धनि | धनि | पध | पध | मप | मध | प- | -- |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पध | पम | गरे | स- | मप | धनि | संरें | गंरें |
| ० | | | | ३ | | | |
| संनि | धप | मग | मप | धनि | धप | मग | रेस |
| × | | | | २ | | | |

(४)

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सां- | संनि | धप | मप | धनि | धप | मग | रेस |
| × | | | | २ | | | |

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (५) | गरे | संनि | धप | धनि | मरें | संनि | धप | मप |
| | ० | | | | ३ | | | |
| | धनि | संनि | धप | मप | धनि | धप | मग | रेम |
| | × | | | | २ | | | |

नोट—काफी राग में दोनों गान्धारें दोनों धैवतें और दोनों निषादें देने का रेवाज है। चढ़ी गान्धार और उतरी धैवत का यह तरीक़ा है—ग म ध प ग रे इस राग में अच्छे गानेवाले रे पर ज़ोर देते हैं तो यह भैरवी सुनाई पड़ता है। म प निसं लगाने से भैरवी से अलग हो जाता है। इसका शुमार धुनों में है जैसे खमाज, पीलू और बागेश्री, मगर बागेश्री में कुछ ज़्यादा भाव नहीं लाते हैं, कभी-कभी देश और खमाज का भाव लाते हैं, जैसे मं पं मं गं रें सं नि ध गोया यह ऐसा सुनाई पड़ता है जैसे खमाज का नि म नि ध प म ग रे बागेश्री में म प ध म ग रे स की तान भी आती है। इस गाने की आरोही अवरोही स रे ग म प ध नि सं, संनि ध प म ग रे स। प वादी और रे समवादी। गाने का वक़्त भैरवी और संधी-प्रकाश रागों को छोड़कर हर वक़्त गा सकते हैं।

